विम्ब और प्रतिविम्ब भाव है। उपमेयवृत्ति धर्म में विम्बत्व और उपमानवृत्ति धर्म में प्रतिविम्बता है। वस्तुतः भिन्न दो प्रदार्थों में परस्पर सादृश्य के कारण अभिन्न रूप में प्रतीत होने के कारण इस प्रयोग में किसी प्रकार की अनुपपत्ति नहीं है।

प्रतियोगी के भेद से एक ही धर्म का दो वार कथन वस्तु-प्रतिवस्तु भाव है। विम्ब-प्रतिविम्ब भाव में यह शुद्ध नहीं हो सकता है, किन्तु विशेषण या विशेष्य रूप में हो सकता है। प्रकृत पक्ष में एक ही धर्म श्यामल और मलिन दो पदों के द्वारा विशेष्य रूप में निर्दिष्ट है। स्थल विशेष में वस्तु-प्रतिवस्तु भाव शुद्ध भी होता है—"विमलं वदनं तस्या निष्कलङ्कमृगाङ्कति" वैमल्य और निष्कलङ्कत्व में भेद न होने पर भी विम्ब-प्रतिविम्ब भाव होता है। श्यामलत्व और मालिन्य के अभिन्न होने पर भी विशेष्यरूप में दोनों धर्म कहे गये हैं।

**इवादिपदयोगे इवार्थकवतिप्रत्यये चोपमा श्रौती, तुल्यादियोगे तुल्यार्थकवतिप्रत्यये च आर्थीति सिद्धान्तः। आर्थी यथा पूर्वश्लोके "अवलाया अलिमलिननलिनतुल्यम्" इति पाठे इति बोध्यम्।**

इव आदि के प्रयोग में एवं इवार्थकवति प्रत्यय के होने पर श्रौती उपमा रहती है, तुल्यार्थक वति प्रत्यय के प्रयोग में आर्थी उपमा होती है। पूर्व श्लोक में 'अवलाया अलिमलिननलिनतुल्यम्' इस प्रकार प्रयोग करने पर आर्थी उपमा होती है॥ १॥

**[1]लुप्ता त्रिविधा—एकलुप्ता, द्विलुप्ता, त्रिलुप्ता चेति। तत्राद्या त्रिधा धर्मलुप्ता वाचकलुप्तोपमानलुप्ता चेति। धर्मलुप्ता पञ्चधा[2]।**

लुप्त उपमा तीन प्रकार की है। एक लुप्ता, दो लुप्ता, और तीन लुप्ता। एक लुप्ता भी तीन प्रकार की है— धर्मलुप्ता, वाचकलुप्ता और उपमानलुप्ता।

प्रकृत में प्रयोग का अभाव रूप लोप विवक्षित है, सर्वथा धर्म आदि का न होना ही अभिप्रेत नहीं है,। अन्यथा उपमा नहीं हो सकती है। कहीं शास्त्र और कहीं कवि की इच्छा के कारण प्रयोग का अभाव रहता है। धर्मलुप्ता पाँच प्रकार की है।

१ वाक्यगत धर्मलुप्ता, २ समासगत धर्मलुप्ता। इस प्रकार श्रौती दो प्रकार की है। वाक्यगत, समासगत और तद्धितगत—इस प्रकार तीन तरह की आर्थी धर्म-लुप्ता उपमा है। इनको मिलाकर धर्मलुप्तोपमा पाँच प्रकरकी होती है।

---

१. अत्र प्रयोगाभावरूपो लोपो विवक्षितो न तु सर्वथाऽभावरूपः अन्यथोपमाया एवानिष्पत्तेः। स च क्वचिच्छास्त्रकृतः क्वचिच्च कवयित्रिच्छाकृत इति बोध्यम्।

२. वाक्य-समासगतत्वेन द्विविधा श्रौती, वाक्य-समास-तद्धितगतत्वेन त्रिविधा आर्थी इति मिलित्वा धर्मलोपे पञ्चविधा लुप्तोपमा।

यथा—

मध्ये यथा विहायस्तडिदिव तनुरक्षि तुल्यमब्जेन ।
अधरः सुधासधर्मा कुशेशयाक्षि ! त्वमुर्वशीदेश्या ।।

जैसे :—हे कमलनेत्रे ! तुम्हारा मध्य शरीरभाग आकाश विद्युत् के समान, नेत्र कमल के समान, अधर अमृत के समान धर्मयुक्त तुम उर्वशी के सदृश हो। अर्थात् मध्यभाग अतिशय कृश है।

अत्र वाक्ये समासे च श्रौत्यार्थी च । तद्धिते आर्थी च स्पष्टा । तद्धिते: श्रौत्यां धर्मलुप्ताया असम्भवात् । वाचकलुप्ता षड्विधा ।

यहाँ वाक्य और समास में ( क्रमशः ) श्रौती और आर्थी है । तद्धित मे आर्थी स्पष्ट है । श्रौती तडिदिव, और अधरः सुधासधर्मा, नेत्र कमल के समान ।

समासगत— सुधासधर्मा , कुशेशयाक्षि है । तद्धितगता—उर्वशीदेश्या । ) तद्धित में श्रौती धर्मलुप्तोपमा सम्भव नहीं है, क्योंकि तद्धित प्रत्यय के विना वाक्य से यह प्रतीति सम्भव नहीं है । वाचकलुप्ता( उपमा ) छः प्रकार की है ।

यथा—

वियुक्ताश्चाम्पेयान्यहह दहनीयन्ति मलया—
निलाः श्वासायन्ते तव, नवसुधाधाममधुरे ।
शरव्यीयत्यन्तर्मदनविशिखस्तस्य, भवतीं
रतिश्लेषं श्लिष्यन् कुसुमशरचारं चरतु सः ।।

जैसे:—अहो ! किञ्जल्क या केशर वियोगियों के लिए अग्नि के समान आचरण करता है, मलयवायु तुम्हारे श्वास का आचरण करता है, नवीन अमृत समूहके समान मधुर है ? उसके वह कामबाण अन्तर्हृदय को विद्ध करता है। आलिङ्गन करता हुआ कामबाण के समान आचरण करता है ।

अत्र श्वासायन्त इति कर्तरि क्यङ् । सुधाधाममधुरे इति 'उपमानानि सामान्यवचनैः' ( २।१।५५ ) इति समासभेदः । दहनीयन्ति शरव्यीयतीति कर्मण्यधिकरणे क्यच् । रतिश्लेषं श्लिष्यन्निति कर्मणि णमुल् । कुसुमशर-चारं चरत्विति कर्तरि णमुल । उपमानलुप्ता द्विधा ।

श्वास के समान आचरण करता है कर्ता में क्यङ् प्रत्यय कर श्वासायन्ते प्रयोग में धर्म का लोप है । सुधा समूह के समान मधुर यहाँ उपमानानि सामान्यवचनैः ( २।१।५५ ) इस सूत्र से समास होने से समास गत धर्म लुप्तोपमा है । दहनीयन्ति और शरव्यीयति ये दोनों कर्म में अधिकरण में क्यच् प्रत्यय है । रतिश्लेषं श्लिष्यन् इसमें कर्म में णमुल् प्रत्यय है । कुसुमशरचारं चरतु यह कर्ता में णमुल् प्रत्यय है । उपमान लुप्ता दो प्रकार की है ।

यथा—

१ चेतःसंवननं न विद्म इव तत् त्वं गीयसे यत्समा ।
२ नेत्रासेचनकं च यस्य भवती कल्याणि तुल्या भवेत् ।
तेन त्वत्कुचजातरूपकलशे विन्यस्यमानो मुदा
यूनस्तस्य नवप्रवालतु करः पुष्पाशुगीयत्ययम् ॥

जैसे—हे कल्याणि ! तुम जिसके समान हो उस चित्त के वशीकरण को, जिसके समान है उसको नहीं जानते हैं, नेत्र के अतृप्तिकर अर्थात् सदा देखने की इच्छा वाले पदार्थ के सदृश हो, इसलिए उस युवक का आनन्दपूर्वक कुच स्वर्णकलश पर रखा गया नव प्रवाल कर कामबाण के समान आचरण करता है ।

**अत्र पूर्वार्द्धे समासे वाक्ये चोपमानमप्रयुक्तम् । द्विलुप्ता पञ्चविधा । क्विप्समासयोर्द्धर्मवाचकलुप्ता यथा—"नवप्रवालतु कर" इति । अत्राचारार्थकस्य क्विप् इवशब्दस्य च लोपात् । अग्रिमपद्ये च 'बिम्बाधर' इति । अत्रोत्तरपदलोपिसमासे सदृशपदलोपे (वाचक) धर्माप्रयोगयोः सत्वात् । पुष्पाशुगीयतीति क्यचि वाचकोपमेयलुप्ता । पुष्पाशुगमिवात्मानमाचरतीत्यर्थे उपमेयस्यात्मन इवशब्दस्य च प्रयोगाभावात् ।**

पूर्व के आधे श्लोक में समस्त और वाक्य दोनों मे उपमान का प्रयोग नहीं है—अतः उपमान लुप्ता है । उपमान और धर्मलुप्ता उपमा पाँच प्रकार की है—

क्विप् प्रत्यय और समस्त में धर्मवाचक लुप्ता उपमा है । यथा—नव प्रवाल सदृश कर, यहाँ आचार अर्थ को कहने वाले क्विप् और इव शब्द का लोप है, और आगे के पद्य में बिम्ब के समान अधर = बिम्बाधर इस पद में उत्तरपदलोपी समास (मध्यमपदलोपी समास मे) सदृश वाचक शब्द और धर्म का अप्रयोग है, पुष्पाशुगीयती=पुष्पबाण के समान आचारणकर्ता आचार अर्थ में क्यच् प्रत्यय होने से वाचक पद और उपमेय का लोप है पुष्पाशुग-कामबाण के समान अपना आचरण करता है इस अर्थ में उपमेय उपमान और इव शब्द का प्रयोग न होने से उपमेय और सदृश के वाचक शब्द का लोप उपमेय और वाचक लुप्तोपमा हैं ।

त्वद्बिम्बाधरवृत्तेः साम्यस्य निरूपको यः स्यात् ।
यत्सादृश्यं दृश्यपि स दृश्यते नैव हरिणाक्षि ! ॥

हे हरिणनयने ! तुम्हारे बिम्ब सदृश अधर के वर्तन (ज्ञान) के सादृश्य निरूपक जो है, उसके ज्ञान में भी जो सादृश्य है वह भी कहीं दिखाई नहीं देता है ।

---

१. संवननं वशीकरणम् 'वशक्रिया संवननम्' इत्यमरात् ।
२. तदासेचनेकं तृप्तेर्नास्त्यन्तो यस्य दर्शनात् । इत्यमरः ।

अत्र वाक्ये समासे च धर्मोपमानलुप्ता। त्रिलुप्ता यथा –'हरिणाक्षि' इति। हरिणस्याक्षिणी इवाक्षिणी यस्या इति धर्मोपमानवाचकलुप्ता। इत्थमेकोनविंशतिभेदा लुप्ता।

प्रस्तुत वाक्य और समास में धर्म और उपमान लुप्ता उपमा है। धर्म, उपमान और वाचक तीन का लोप जिसमें है, ऐसी त्रिलुप्ता उपमा हरिणाक्षि ! अर्थात् हरिण के नेत्र के समान नेत्र हैं जिसके इस समस्त पद में है। यहाँ धर्म उपमान और वाचक शब्द तीनों का लोप है। इस प्रकार २१ प्रकार की लुप्तोपमा है।

## एकस्मिन्नुपमेये बहूपमानसादृश्यं मालोपमा।

एक ही उपमेय में अनेक उपमान का सादृश्य मालोपमा है।

यथा—

रमन्ते मालायामिव कुसुममय्यां मधुकरा-
श्चमत्कारोद्रेकादिव रुचिचकोरा हिमरुचः।
सरस्यां सौरभ्यादिव वरतनु ! श्वेतगरुतो
भवत्यामेतस्यां मम हृदयवृत्तिव्यतिकराः॥

जैसे—हे सुन्दररमणि ! कुसुममयी माला में मधुकर गण के समान रमण करते हैं, चमत्कार के उद्रेक से प्रिय हिमरूप चकोर के समान, तालाव में सुगन्ध के कारण हंसगण के समान, आपकी माला में मेरी हृदयवृत्ति का सम्बन्ध है, रमण करते हैं।

## पूर्वपूर्वोपमायामुपमेयस्योत्तरोत्तरोपमायामुपमानत्वेन कथनं रशनोपमा।

पूर्व पूर्व उपमा में उपमेय का उत्तर उत्तरवर्ती उपमा का उपमान के रूप में कथन रशनोपमा है।

यथा—

अधर इवोक्तिर्मधुरा तनुलक्ष्मीरुक्तिवद्विशदवर्णा।
तनुरिव मनोहरा दृग्दृगिव मृगाक्ष्याः सुदुःसहो विरहः॥

जैसे—अधर के समान वचन मधुर है शरीर (शोभा या लावण्य) वाणी के समान विमल वर्णवाली है, शरीर के समान मनोहर नेत्र हैं, नेत्र के समान मृगनेत्री का विरह अतिशय दुःसह है।

## आरोप्यस्यारोपविषयतादात्म्यापत्त्या प्रकृतोपयोगः परिणामः।

आरोप्य का आरोपविषय के साथ तादात्म्य होने से प्रकृत में उपयोग परिणाम है।

यथा—
बालेयं सविलासं विवलितवदना विलोकयति ।
कमनीयतैकनिधिना प्रसेदुषा नेत्रनलिनेन ।।

जैसे—यह मृदुमुखी बाला, विलासपूर्वक लावण्य के निधानस्वरूप विमल नेत्र-कमल से देख रही है।

नेत्रमिव नलिनमिति रूपकस्वीकारे नलिनस्य विशेष्यतया वीक्षणानुपयोगः । न चोपमा, नेत्रं नलिनमिवेति समासस्य दुर्लभत्वात् कमनीयेत्यादि-सामान्यधर्मप्रयोगात् । 'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे' ( २।१।५६ ) इति सूत्रात् । अतो नलिनस्य नेत्रतादात्म्यापत्त्यैव प्रकृतोपयोगः ।

नेत्र के समान कमल यह रूपक मानने पर कमल के विशेष्य होने से अवलोकन का उपयोग नहीं हो सकता है, और यह उपमा भी नहीं है, नेत्र नलिन के समान इस विग्रह में समास ही दुर्लभ है, क्योंकि कमनीयता आदि सामान्य धर्म का प्रयोग रहने से 'उपमितं व्याघ्रादिभिः सामान्याप्रयोगे' इस सूत्र के द्वारा सामान्य धर्म का प्रयोग न रहने पर ही समास का विधान किया गया हो । अतः नलिन=कमल का नेत्र के साथ तादात्म्य कर ही प्रकृत में उपयोग सम्भव है

**सामान्येन निरूपितस्य विशेषेण निरूपणमुदाहरणम्[1] ।। ३ ।।**

सामान्य रूप से निरूपित विषय का विशेष रूपसे निरूपण होने पर उदाहरण अलङ्कार होता है ।। ३ ।।

यथा—
हेयः सन्नपि विषयः स्वरूपतोऽस्मि-
न्नादेयो भवति समीहितानुकूलः ।
चन्द्रास्ये ! हृदयकदर्थनानिदानं
सम्भोगानुगुणतयेव विप्रलम्भः ।।

---

१. विशेषेण सामान्यसमर्थनरूपार्थान्तरन्यासभेदेन नास्य गतार्थता, यथेवदृष्टान्तादिशब्दघटितत्वादस्य तद्रहितत्वाच्चार्थान्तरन्यासस्य । इवशब्दघटितस्थले उपमया गतार्थत्वशङ्कापि न कार्या, लक्षणयेवादेः सामान्यविशेषात्मकवाक्यार्थयोरवयवावयविभावपरत्वेन उपमाप्रयोजकसादृश्यासमुल्लासात् । इवादिरहितस्थले आर्थेनानेनैवोपपत्तौ नार्थान्तरन्यास आश्रयणीय इति न वक्तव्यम् । द्वयोर्वैलक्षण्यस्य जागरूकत्वात् । तथा हि—यत्र विशेषवाक्यार्थेन सामान्यवाक्यार्थः समर्थ्यते तत्र द्वयी गतिर्भवति । अनुवाद्यांशे विशेषत्वं विधेयांशस्तु सामान्यगत इत्येका, उभयांशेऽपि विशेषत्वमित्यन्या । तत्र पूर्वा उदाहरणालङ्कारस्य विषयः । अन्या अर्थान्तरन्यासस्य इत्यादि रसगङ्गाधरे उदाहरणालङ्कारप्रकरणे अर्थान्तरन्यासप्रकरणे च प्रतिपादितम् ।

जैसे—हे चन्द्रमुखि ! हृदय के कष्ट का साधन विप्रलम्भ=वियोग सम्भोग के अनुरूप होने से अभीष्ट के अनुगुण=अनुकूल होने से इसमें स्वरूपतः हेय-विषयता होने पर भी ग्राह्य ही है।

[ विशेष से सामान्य का समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास के भेद में यह अलङ्कार गतार्थ नहीं है। क्योंकि अर्थान्तरन्यास यथा, इव दृष्टान्त आदि शब्द से रहित होता है और उदाहरण अलङ्कार इससे घटित होता है। इव शब्द का प्रयोग रहने पर उपमा से इस अलङ्कार की गतार्थता सम्भव नहीं है। सामान्य विशेष रूप वाक्यार्थों में लक्षणा से इव आदि शब्द अवयव–अवयविभाव परक है, अतः इव आदि शब्द सादृश्य का प्रत्यायक नहीं है। इव आदि के प्रयोग से शून्य स्थल में इस अर्थ से ही उपपत्ति होने से अर्थान्तर न्यास का आश्रयण नहीं करना चाहिए यह कथन भी ठीक नहीं है, दोनों की विलक्षणता स्पष्ट है। क्योंकि जहाँ विशेष वाक्यार्थ से सामान्य वाक्यार्थ का समर्थन होता है वहाँ दो गति हो सकती है:—

( १ ) अनुवाद्य अंश में विशेषता और विधेयांश सामान्यगत होता है।

( २ ) दोनो अंशों में विशेषत्व रहता है। इनमें पूर्व उदाहरण अलङ्कार का विषय है अतः इससे अन्य अर्थान्तरन्यासालङ्कार का विषय है।

**उपमानोपमेययोर्ज्ञायमानमैक्यमनन्वयः ॥ ४ ॥**

उपमान और उपमेय में ज्ञायमान की एकता अनन्वय अलङ्कार है ॥ ४ ॥

यथा —

**तत्तत्सुन्दरभावभावकधियां सन्दाननं मन्दिरं**
**मन्दाक्षस्य विलासमानभवनं शीलैकशालायिता ॥**
**अन्यस्माद्विषयान्मनोनयनयोर्व्यावृत्तिमातन्वती**
**लोकेऽस्मिन्वरवर्णिनि ! त्वमिव मे सत्यं त्वमाभाससे ॥**

जैसे—विशेष-विशेष सुन्दर भाव-भावना-सम्पन्न बुद्धियों का खण्डन, सङ्कुचित नेत्रों का अर्थात् लज्जा का स्थानभूत विलास और मान का भवन शील की शाला स्वरूप, अन्य विषयों से मन और नयन की निवृत्ति कराती हुई, हे वरवर्णिनि ! अपने समान तुम स्वयं हो ऐसी प्रतीति मुझे होती है।

**सर्वथैवोपमाननिषेधोऽसमः ॥ ५ ॥**

सर्वथा उपमान का निषेध असम अलङ्कार है ॥ ५ ॥

यथा—

**भवदौपम्यनिरूपकमभिदधतां बालिशा बहुशः ।**
**इह सहृदयो रहस्यं व्याहरति न किञ्चिदस्तीति ॥**

जैसे:—अनेक मूर्खगण तुम्हारे सदृश निरूपक का भले ही अभिधान करे किन्तु सहृदय रहस्य का उपस्थापन करते हुए सत्य ही कहता है कि कोई भी पदार्थ तुम्हारे सदृश नहीं है। अर्थात् तुम सर्वथा असम हो।

**परस्परसादृश्यमुपमेयोपमा ॥ ६ ॥**

परस्पर सादृश्य का निरूपण उपमेयोपमा है ॥ ६ ॥

**यथा—**

**मदनमतिवेलयन्ती दिक्ष्ववदातत्वमादधती।**
**त्वं चन्द्रिकेव विदिता वरवर्णिनि ! चन्द्रिका त्वमिव ॥**

**अनन्वये उपमानान्तरव्यवच्छेदो व्यङ्ग्यः, असमे वाच्यः, उपमेयोपमायां तृतीयोपमानव्यवच्छेदो व्यङ्ग्य इति विशेषः।**

जैसे:—हे वरवर्णिनि ! काम को अतिशय उत्तेजित करती हुई दिशाओं में नैर्मल्य सम्पादन करती हुई तुम चन्द्रिका के समान प्रसिद्ध हो, और चन्द्रिका तुम्हारे समान है। अनन्वय में अन्य उपमान का निराकरण व्यङ्ग्य रहता है और असम अलङ्कार में वाच्य रहता है। उपमेयोपमा में तृतीय उपमान का व्यवच्छेद व्यङ्ग्य रहता है।

**प्रकृतेऽप्रकृततादात्म्यसम्भावनमुत्प्रेक्षा ॥ ७ ॥**

प्रस्तुत में अप्रस्तुत का साम्यसम्पादन उत्प्रेक्षा है ॥ ७ ॥

**सा त्रिविधा। स्वरूपहेतुफलभेदात्।**

वह तीन प्रकार की है :—
( १ ) स्वरूप, ( २ ) हेतु, ( ३ ) और फल के भेद से।

**स्वरूपोत्प्रेक्षा यथा –**

( १ ) स्वरूप उत्प्रेक्षा यथा :—

**नवजपाकुसुमद्युतिपाटलो विधुमुखि ! प्रतिभाति तवाधरः।**
**तरुणतातरुणा नवपल्लवो विशदतामुपनीत इव स्वयम् ॥**

हे चन्द्रमुखि ! नवीन जपापुष्प की कान्ति के समान रक्तवर्ण तुम्हारा अधर है, यौवन वृक्ष के द्वारा नवीन पल्लव का स्वयं विकास सम्पादित किया गया है !

**अत्राधरे तादात्म्येन पल्लवस्यारोपः।**

यहाँ अधर में तादात्म्य के रूप में पल्लव का आरोप है।

**हेतूत्प्रेक्षा यथा—**

( २ ) हेतु की उत्प्रेक्षा यथा :—

**अंहस्संहतियोगादिव मुक्तानां हिमे सरोजानाम्।**
**मलिनं मण्डलमिन्दोरवदातं तव मुखं सुकृतैः ॥**

पाप समूह के योग से हिमकाल में सरोज मुक्ता के समान इन्दु का मण्डल मलिन है और पुण्यों से तुम्हारा मुख विशुद्ध=निर्मल है।

**अत्र स्वकृतादृष्टविशेषो मुखलावण्यहेतुः तत्र तादात्म्येन कमलसुकृतस्यारोपः। एवमन्यदप्यह्यम्।**

प्रस्तुत पद्य में तुम्हारे द्वारा सम्पादित अदृष्ट विशेष मुख के लावण्य का साधन है और वहाँ तादात्म्य के रूप में कमल के पुण्य का आरोप है। इसी प्रकार अन्य उदाहरणों का भी समन्वय करना चाहिए।

**फलोत्प्रेक्षा यथा—**

(३) फल की उत्प्रेक्षा। यथा :—

**चक्षुस्त्वदीक्षणोत्सुकमाकणितभवदुदन्तवृन्देन।**
**तस्याः श्रोत्रेण समं मिलितुमिव तदन्तिकं याति॥**

तुम्हारी चर्चाओं के सुनने के कारण, तुमको देखने की उत्कण्ठा से उसके नेत्र कानों से मिलने के लिए उनके समीप जाता है।

**अत्र तदन्तिकगमनफलं तत्संयोगः तत्र वृत्तान्तश्रवणेच्छाजन्यत्वस्य तादात्म्येनारोपः॥ ८॥**

अर्थात् कर्णान्ति नेत्र है। कान के समीप जाने का फल उसका संयोग है वहाँ वृत्तान्त श्रवण इच्छाजन्यत्व का तादात्म्य रूप से आरोप है।

**सादृश्यनिबन्धनः प्रकृतसंशयः सन्देहः॥ ८॥**

सादृश्य निबन्धन प्रस्तुत संशय सन्देह अलङ्कार है॥ ८॥

## वितर्क-विकल्प-रूपकनिरूपणम्।

वितर्क-विकल्प-निरूप का निरूपण।

**यथा—**

**प्रसूनसमवायिभिर्मलयजस्य चारम्भकै-**
**मृणालपरमाणुभिः किमु कलाभिरिन्दोः किमु।**
**व्यधायि किमु वेधसा कुसुमधन्वनाऽहो इति**
**प्रिये तव कलेवरं समवलोक्य सन्दिह्यते॥**

जैसे—हे प्रिये! तुम्हारे शरीर को देखकर सन्देह होता है कि पुष्पसमूहों से या मलयजन्य आरम्भक-मृणाल परमाणुओं से या इन्दु की कलाओं से, कुसुम धनुष धारण करने वाले विधाता ने ही तुम्हारा निर्माण किया है क्या?

**संशयोत्तरमनिर्णये ऊहो वितर्कः॥ ९॥**

संशय के बाद अनिर्णय की स्थिति में तर्क-वितर्क है॥ ९॥

यथा—

किमेतद्राजीवं रजनिषु तदुल्लासरहितं
सुधांशोर्बिम्बं किं तदपि च कलङ्कं कलयति।
किमादर्शः स्पर्शो भवति कठिनोऽस्येति दयिता-
मुखं साक्षात्कुर्वन्सहृदयजनोऽभ्यूहतितमाम् ॥

अत्र यदीदं कमलं स्यात्तर्हि रात्रावुल्लासवश्च स्यात् इति तर्कस्यापातात् यो रात्रावुल्लासाभावः स च मुखे नास्तीति तात्पर्यम्।

जैसे:—रमणी के मुख का साक्षात्कार कर सहृदय व्यक्ति यह वितर्क करते हैं कि क्या यह कमल है, नहीं, वह निशा में शोभा रहित रहता है, क्या यह चन्द्र विम्ब है, किन्तु वह कलङ्क युक्त है, क्या यह ऐनक है? नहीं उसका तो कठिन स्पर्श रहता है, रमणी के मुख का साक्षात् अवलम्बन कर सहृदय जन ऐसा वितर्क करते हैं।

प्रकृत के यदि यह मुख कमल रहता तो रात्रि में उल्लास सम्पन्न नहीं रहता इस तर्क की उपस्थिति से कमल में निशा में जो उल्लास शून्यता है वह मुख में नहीं है—यह तात्पर्य हैं।

**विरुद्धयोः पाक्षिकी प्राप्तिर्विकल्पः ॥ १० ॥**

विरुद्ध विषयों की पक्ष में प्राप्ति विकल्प अलङ्कार है ॥ १० ॥

जीवनहेतोर्दयिततमस्य प्राणस्य वैष सखि !।
आगमने गमने वा दिवसं समुपैत्यवधिरद्य ॥

अत्र प्रियतमस्यागपनं प्राणगमनं वेत्यन्यतरस्य पाक्षिकी प्राप्ति ॥ १० ॥

जैसे :—हे सखि ! प्राण के जीवन साधन प्रियतम के आगमन और प्राण के गमन में दिवस व्यतीत हो रहा है, आज अवधि है।

प्रियतम का आगमन या प्राण का गमन इनमें एक की पाक्षिक प्राप्ति है ॥१०॥

**उपमेये उपमानतादात्म्यारोपो रूपकम् ॥ ११ ॥**

उपमेय में उपमान के तादात्म्य का आरोप रूपक है ॥ ११ ॥

तच्च द्विविधम्। सावयवनिरवयवभेदात्। तत्र सावयवं द्विविधम्। (समस्तवस्तुविषयमेकदेशविर्वात च।) सर्वेषामारोप्यारोपविषयाणां शब्दोपात्तत्वे समस्तुवस्तुविषयम्।

रूपक दो प्रकार का है :—(१) सावयव, (२) निरवयव।

सावयव भी दो प्रकार का है :—(१) समस्त-वस्तु-विषय, (२) एक-देश-विवर्ती।

सभी आरोप्य और आरोप विषयों के शब्द से कथित रहने पर समस्त वस्तु विषय का रूपक है।

यथा—

कस्तूरिकातिमिरतो मलिनीयमानौ
वामेक्षणे ! भवदुरोरुहचक्रवाकौ ।
हाराग्रहीरकसुधानिधिपद्मराग-
भानू निरीक्ष्य भवतो न मिथः पृथग्वा ॥

जैसे—हे वामनेत्रे ! कस्तूरिका कि श्यामता से मलिनता प्राप्त आपके वक्षःस्थल उत्पन्न चक्रवाकद्वय आपके हारवलय के अग्र भाग स्थित हीरक युक्त अमृत सागर पद्मराग सूर्य को देखकर यह नहीं अवगत हुआ कि ये एक हैं या अलग हैं।

जहाँ कोई अर्थ कवि की इच्छा से प्रसूत रहता है, कोई अर्थ से लब्ध अर्थ रहता है—वह एक-देश-विवर्ती रूपक है।

यत्र केचिदिच्छावहः[1] केचिदार्थास्तदेकशविर्वात ।

यथा—

चुम्बिता सुमनसामनेहसा[2] स्नेहसारसदृशं वनस्थली ।
आतनोति कलकण्ठकूजितं सीत्कृतं कुवलयाक्षि ! भावय ॥

जैसे :—हे कमलनेत्रे ! वसन्त के द्वारा वनस्थली चुम्बित हुई स्नेह पूर्व के समान कोकिल कण्ठ कूजितसीत्कार का विस्तार कर रही है, देखो ।

अत्र वसन्ते आरोप्यो नायकः, वनस्थल्यां नायिका चेति द्वयमर्थगम्यम् । पिकरवे सीत्कृतारोपेण तदाक्षेपः ।

यहाँ वसन्त में आरोप्य नायक और वनस्थली में आरोप्य नायिका दोनों ही अर्थात् गम्य है, क्योंकि पिक के शब्द में सीत्कार का आरोप होने से इस अर्थ का आक्षेप होता है।

निरवयवं यथा—

प्रगल्भेभ्योऽप्यन्तःकरणतरलत्वापहरणं
यतस्तेभ्यस्तेभ्यो भजति विषयेभ्यो विमुखताम ।
शरद्राकाजैवातृकमुखि ! विना त्वां प्रियतमो
निपीतायाः सोऽयं त्वदधरसुधाया मधुरिमा ॥

निरवयव रूपक, यथा:—

हे शरत्कालीन-पूर्णिमा-चन्द्र-मुखि ? तुम्हारे विना भी निपीत तुम्हारी अधरसुधा की प्रियतम मधुरिमा, अन्तःकरण द्रुति को अपहरण करने में प्रौढ़ उन सभी विषयों से विमुखता को प्राप्त करता है।

---

१. इच्छावहाः, ऐच्छिकाः शब्दोपात्ता इति यावत् ।

२. सुमनसामनेहसा, वसन्तेन ।

अत्रैक एवारोपः।
प्रस्तुत में एक ही आरोप है।

एकस्मिन्नुपमेये बहूपमानतादात्म्यारोपो मालारूपकम् ॥११॥

श्लेष के अभाव में यथा :—

एक ही उपमेय में अनेक उपमान के तादात्म्य का आरोप माला रूपक है ॥११॥

यथा—

पुष्पेषोर्वीरयात्राजयपटहरवोऽपूर्वश्रृङ्गारसूत्र-
व्याख्याभाष्यप्रपञ्चस्तरुणिमकरिणो बृंहितस्यानबन्धः।
सौन्दर्यैकप्रशस्तिर्निधुवनकलहोपक्रमस्वस्तिवादः
श्रुत्योः पीयूषपूरो जयति कलकलं कामिनीकाञ्चिदाम्नः॥

जैसे :—कामदेव की वीरयात्रा प्रसङ्ग में जय ढक्का शब्द, अपूर्व-श्रृङ्गार सूत्रकी व्याख्या भाष्य प्रपञ्च, तारुण्ययुक्तहस्ति वृन्द का उपक्रम सम्बन्ध, सौन्दर्यात्मिक प्रशस्तिसे केलि-कलह का उपक्रम का स्वस्तिवाचन कर्णों के लिए अमृतमय कामिनी की रशना करधनी का कल-कल शब्द सभी की अपेक्षा उत्कृष्ट रूप से वर्तमान है।

आरोपान्तरसापेक्ष आरोपः पारम्परितम्।

अन्य आरोप सापेक्ष आरोप पारम्परित अलङ्कार है॥ ११॥

( तच्च श्लिष्टाश्लिष्टशब्दनिबन्धनत्वेन द्विविधम् )
यह श्लिष्ट और अश्लिष्ट शब्द के भेद से दो प्रकार का है।

यथा—

रागोत्तरेण रजनी निधिना कलानां
सौरभ्यवैभववता परिरभ्यमाणा।
उत्सार्यमाणतिमिरोत्करकेशपाशा
तारा: प्रसूननिवहानिव निर्जहाति॥

जैसे—कलाओं के निधि सौरभ्य वैभव सम्पन्न के द्वारा अतिशय अनुराग पूर्वक पूर्वतः आलिङ्गित रजनी अन्धकार रूपी केश समूह तारकों को पुष्प समूह के समान परित्याग कर फैला देती है।

अत्र कलानिधिपदं श्लिष्टम्।

इसमें कलानिधि पद श्लिष्ट है। चन्द्रमा या सुरतकलाममंज्ञ।

श्लेषाभावे यथा—

अन्तर्निगूढमपि गुम्फितगूढभाव-
कोलाहलं कलहहालहलं सहेलम् ॥
सद्योऽपसारयति भीरु ! रसालवीरु-
द्वद्धावधानमधुपध्वनिसिद्धमन्त्रः ॥

श्लेषभाव में जैसे—हे भीरु ! अन्दर में निहित व्यक्त रहस्यात्मक कोलाहल कामिनियों के श्रृङ्गार-भावजन्य रतोत्सव कलह विष को आम्रवृक्ष मञ्जरी पान-साधना सम्पन्न भ्रमर-ध्वनि सिद्ध मन्त्र तुरत ही दूर कर देते हैं ।

अत्र ( कलहे ) विषारोपस्तदपनायकत्वेन भ्रमरगुञ्जिते मन्त्रारोपे निमित्तम् ।

इस में कलह में विष का आरोप उसके दूर करने में भ्रमर गुञ्जन में मन्त्र के आरोप का कारण है ।

प्रसिद्धक्रमाणामेकत्रोपनिबन्धनं रत्नावली ॥ १२ ॥

प्रसिद्ध क्रमों का एक जगह में उपनिबन्धन प्रयोग रत्नावली अलङ्कार है ॥१२॥

यथा—

[1]लक्षमनङ्गस्य मतं कलेवरं तव सुधांशुमुखि ! ।
अब्जं पुनस्तनुभृतां ततः परार्द्धं सहृदयानाम् ॥

जैसे—हे चन्द्रमुखि ! तुम्हारा शरीर कामदेव शरव्य या लक्ष संख्या है, शरीर-धारियों के लिए पद्म या पद्म संख्या है, सहृदयों के लिए सर्वश्रेष्ठ चरम संख्या है ।

अत्र लक्षादिसङ्ख्यानां श्लेषेण निबन्धनम् ।

प्रकृत में लक्ष आदि संख्याओं का श्लेष से निबद्ध किया गया है ।

प्रकृतनिषेधविशिष्टस्तदन्यारोपोऽपह्नुतिः ॥१३॥

प्रस्तुत के निषेध के साथ अन्य का आरोप अपह्नुति है ॥ १३ ॥

निषेधो द्विधा शाब्दश्चार्थश्च ।

शाब्दिक और आर्थिक के भेद से निषेध दो प्रकार का है ।

शाब्दे निषेधे यथा—

सुन्दरि ! नेन्दुरयं किमु नभोऽङ्गणे तारातण्डुलजिघत्सुः ।
हरिहयहरिन्महेलाहेलापारावतः स्फुरति ॥

---

१. लक्षे शरव्ये सङ्ख्यायामिति विश्वः । अब्जं कमलं तद्वत्सुकुमारत्वात् । पक्षे शतकोटिसङ्ख्या । परार्धं श्रेष्ठम् । पक्षे सङ्ख्यान्तरानपकृष्टसङ्ख्याविशेषः ।

शब्द निषेध जैसे—हे सुन्दरि ! तारक रूपी तण्डुल को खाने का इच्छुक, आकाश-रूपी प्राङ्गण में क्या यह इन्दु नहीं, अपितु वानर, घोडा, हरित् महेला क्रीडा कबूतर स्फुरित होता है।

**आर्थे यथा—**

**ताटङ्कमौक्तिकमिषाद्वरतनु ! नक्षत्रपङ्क्तिरियम् ।**
**किमपि परिष्कुरुते तव शब्दग्रहसाधनं गगनम्[1] ।।**

आर्थिक जैसे—हे सुन्दरगात्रे ! ताटङ्क मुक्ता के व्याज से यह नक्षत्र पंक्ति है, तुम्हारे शब्द साक्षात्कार साधन गगनरूपी कर्णेन्द्रिय को परिष्कृत कर रहा है।

**अत्र मिषपदेन नैतानि मौक्तिकानि किंतु श्रोत्रस्याकाशात्मकतया तदीय-नक्षत्राणीति गम्यते। अत्रैव कैतवापह्नुतिरिति व्यवहारः। क्वचित्सहेतुको विषयनिषेधः[2] ।**

मिष=व्याज पद के द्वारा ये मौक्तिक नहीं है, किन्तु कान आकाश स्वरूप होनेसे उसके तारक हैं यह अवगत होता है, यहाँ व्यापक से अपह्नति का व्यावहार है, कहीं कारण पूर्वक विषय का निषेध है। विषयी अर्थात् धर्मी के रहने पर विषय अर्थात् धर्म का निषेध होता है। कुवलयानन्द में हेतु अपह्नति शब्द से यही कहा गया है।

**यथा—**

**न वयमवयवार्थस्यान्वयादन्वयामो[3]**
**मतिमिह हिमधामाभेदमुद्गाहमानाम्[1] ।।**
**विरहिनयनमीनत्रासदाने निदानं**
**गगनसरसि खेलन्व्यंसकोऽयं चकास्ति[2] ।।**

जैसे—अवयवार्थ के सम्बन्ध से हम गतिशील नहीं हैं। हिम से अभिन्न स्थान जिसका है उससे अभेद का आलोडन करने वाली बुद्धि इस प्रसङ्ग में विरही के नयन रूपी मछली को भय प्रदान करने का कारण गगन सरोवर में क्रीडा करता हुआ धूर्त देदीप्यमान हो रहा है।

---

१. शब्दसाक्षात्कारहेतुभूतमाकाशं श्रोत्रेन्द्रियमिति यावत्। कर्णशष्कुल्यवच्छिन्न-नभस एव श्रोत्रत्वात्।

२. यस्मिन् विषयिणि धर्मिणि यो विषयो धर्मस्तस्य निषेधः। अयमेव कुवलयानन्दे हेत्वपह्नुतित्वेनोक्तः।

( ३ ) अन्वयाम इति अनुदात्तेत्वप्रयुक्तात्मनेपदानित्यत्वश्रयणेन अयगतौ इत्यस्य, इट किट कटी इत्यत्र प्रश्लिष्टस्य ईधातोर्वाऽनुपूर्वस्य रूपमिति ध्येयम्।

१. हिमधामाभेदम् हिमाभिन्नं धाम यस्य स तदभेदम्।

२. व्यंसको धूर्तः।

प्रकृत में चन्द्र में चन्द्रत्व का निषेध में आह्लादकत्व अर्थात् आनन्दप्रदत्व के अभाव को साधन कहा गया है। किसी-किसी स्थल में विषय के हेतु के कहने पर भी विषय का निषेध किया जाता है।

यथा—

**प्रकाशादाशानां तिमिरनिकुरम्बाणि तिरय-**
**त्यशक्यं सङ्कोचं गमयति समूहं जलरुहाम्॥**
**तथापि प्रज्ञेयं हृदि सहृदयानाममुदयते**
**विधुर्नायं किन्तु प्रणयिनि! मुखं ते विधुरिति॥**

जैसे :—हे प्रणयिनि! प्रकाश के द्वारा दिशाओं के अन्धकार समूह का नाश कर रहा है, कमल समूह को विकसित कर रहा है, किन्तु सहृदयों के मन में ऐसा भान हो रहा है कि यह चन्द्रमा नहीं है, अपितु तुम्हारा मुख ही चन्द्रमा है।

**स्वकीयतात्पर्यख्यापनेन परभ्रान्तिखण्डनं भ्रान्त्यपह्नुतिः॥ १॥**

अपने तात्पर्य के प्रकाशन के द्वारा दूसरे की भ्रान्ति का खण्डन भ्रान्ति अपह्नुति अलङ्कार है।

यथा--

**दूरीकरोति कुचयोः सिचयोपराग-[1]**
**मासञ्जयत्यवयवेषु परागयोगम्।[2]**
**किं भेजिषे विषयतां मलयानिलस्य**
**मुग्धे! न, किन्तु हृदयाभिमतस्य तस्य॥**

जैसे :—हे मुग्धे! कुचों के साथ वस्त्र का सम्बन्ध हटा रहा है, अवयवों में सुरत श्रम शान्ति के साधन कर्पूर आदि का चूर्ण अर्थात् धूलि संश्लिष्ट हो रही है। क्या मलयानिल की विषयता का भजन कर रही है, नहीं ऐसी बात नहीं है, वरन् उसके हृदय के अभिमत का चिन्तन कर रही है।

**परकीयप्रमाखण्डनाय स्वतात्पर्यं स्यान्यथाकरणं छेकापह्नुतिः॥ २॥**

दूसरे के यथार्थज्ञान के खण्डन के लिए अपने तात्पर्य का भिन्न रूप से प्रकाशन छेकापह्नुति है॥ २॥

यथा--

**आकुलयति कुचमुकुलं चुम्बति बिम्बाधरं दृशौ स्पृशति।**
**दयिततमः किमधिगतो न हि सहचरि! विभ्रमन्भ्रमर॥**

जैसे :—हे सखि! कुच कलिका को व्यथित कर रहा है, बिम्ब सदृश अधर का चुम्बन कर रहा है, दोनों नेत्रों का आलिङ्गन कर रहा है, क्या प्रियतम आ गया है, नहीं, घूम रहा भ्रमर है।

---

१. सिचयस्य वस्त्रस्य उपरागं सम्बन्धम्।

२. परागः धूलिः सुरतश्रमशान्तिनिमित्तककर्पूरादिचूर्णं च।

## अप्रकृतनिषेधविशिष्टप्रकृतस्थापनं निश्चयः ॥ १४ ॥

अप्रस्तुत का निषेध पूर्वक प्रस्तुत का स्थापन निश्चय अलङ्कार हैं ॥ १४ ॥

यथा—तीरे[1] तरणिसुतायास्तमालविथीयमुल्लसति ।
किमिति त्वरया दूरादध्वग ! नावं गवेषयसि ॥

अत्र तमालमालायां भ्रान्त्या प्रसक्तं यमुनातादात्म्यं निषिध्य वस्तुतस्तमालमालातादात्म्यस्य स्थापनम् ।

जैसे :—हे पान्थ ! यमुना के तीर पर तमाल की यह पंक्ति शोभायमान है, क्यों दूर से शीघ्रता वश नौका का अन्वेषण कर रहे हो ।

कालिन्दी के तट पर वर्तमान तमाल माला को देखकर यमुना जल की भ्रान्ति से नौका का अन्वेषण करने वाले पथिक की भ्रान्ति को दूर करते हुए यह कहा गया है ।

प्रकृत में तमाल माला में यमुना के तादात्म्य की भ्रान्ति का प्रतिषेध कर वस्तुतः इसमें तमालमाला में तादात्म्य की स्थापना की गई है ।

## शब्दैक्ये सत्यनेकार्थकथनं श्लेषः ॥ १५ ॥

शब्द के एक होने पर अनेक अर्थ का कथन श्लेष है ॥ १५ ॥

स च द्विधा । अभङ्गसभङ्गभेदात् ।

यथा—पूर्वा[2] हरिदपि तमसा श्यामेयमकारि जृम्भमाणेन ।
तस्यामेव कलानिधिराधास्यति रागमुद्गच्छन् ॥

अत्रैकानुपूर्वीकपदानामेव भिन्नार्थकत्वम् । द्वितीयो भिन्नानुपूर्वीकशब्दबोध्यान्यार्थकः । स चाष्टधा । वर्ण-पद-लिङ्ग-भाषा-प्रकृति-प्रत्यय-विभक्ति-वचनभेदात् ।

जैसे :—पूर्व दिशा अन्धकार से श्याम वर्णा होने पर भी उसी दिशा में चन्द्रमा के उदय के द्वारा राग को = लालिमा को फैलायेगा इस पक्ष में हरित् दिशा और हरित् वर्ण ये दोनों अर्थ होते हैं, श्यामा नायिका और कृष्ण वर्ण ये दोनों अर्थ होते हैं, कलानिधि चन्द्र और विदग्ध, राग लाल रङ्ग और अनुराग दोनों अर्थ होता है, अतः एक ही अनुपूर्वी के पदों से भिन्न अर्थों का प्रतिपादन होता है ।

---

१. अत्र कालिन्दीतीरलग्नतमालमालायां कालिन्दीभ्रान्त्या नावं गवेषयन्तं पान्थं प्रति कयाचित् तद्भ्रमखण्डनेन तरणोपायो नापेक्षित इति प्रतिपाद्यते ।

२. अत्र हरित् दिक् हरिद्वर्णा च, श्यामा नायिका कृष्णरूपा च, कलानिधिश्चन्द्रो विदग्धश्च, रागं रक्तवर्णत्वम् अनुरागं च इति एकानुपूर्वीमद्भिः पदैर्भिन्नार्थप्रतिपादनादभङ्गश्लेषः ।

दूसरा भिन्न अनुपूर्वी के शब्दों से अन्य अर्थ की बोधकता। यह आठ प्रकार की है। १ वर्ण, २ पद, ३ लिङ्ग, ४ भाषा, ५ प्रकृति, ६ प्रत्यय, ७ विभक्ति; और ८ वचन के भेद से'।

वर्णश्लेषो यथा—

खञ्जनमञ्जुलनयने ! त्वया समासञ्जितो यदसौ।
तेन तदीयावयवा बाधां दधतीति साधीयः॥

अत्र असु—असिशब्दयोरसाविति सप्तम्येकवचने तुल्यम्।

वर्णश्लेष जैसे :—हे खञ्जन के समान सुन्दर-नेत्रवाली ! तुम्हारे द्वारा बाण या तलवार से भलीभाँति विद्ध होने पर उसके अवयव बाधा प्रदान कर रहे हैं—यह ठीक ही है।

यहाँ असु और असि शब्दों का 'असौ' यह रूप सप्तमी के एकवचन में होता है। दोनों शब्दों के सप्तमी के एक-वचन में समान रूप होता है।

पदश्लेषो यथा—

अलकावलोकने तव[1] सारम्भा मम दगुत्सुकिता।
उपरुद्धा निकषाभवचेलेन बतान्तरा मिलता॥

अत्रालकानाम् अलकाया वेत्यादिपदभेदः।

पदश्लेष जैसे :—अलकों के (केशों के) या अलकापुरी के अवलोकन से उपक्रम करनेवाली रम्भा अर्थात् स्वर्ग की वेश्या ममत्व शून्य दृष्टि से उत्कण्ठित हुई मध्य में मिलने वाले रावण से समीप में रोकी गई।

यहाँ प्रर अलकों के या अलका के इत्यादि पद भेद है।

लिङ्गभेदो यथा—

दधती मदनविकारं कमलानां मालिकामुपहसन्ती।
यूनां मनो हरन्ती सुतनु ! त्वं च त्वदीयनेत्रे च॥

लिङ्ग भेद जैसे :—हे सुन्दर-शरीरवाली ! कामविकार को धारण करती हुई कमलों की मालिका का उपहास करती हुई, युवकों के मन को हरण करती हुई ये तुम्हारे नेत्र हैं।

भाषाश्लेषो यथा—

साहसकी सरसं तं मोहं मा गच्छ भण सुमासवहम्।
इत्याहेत्यभिदधतीं दयिततमो मानिनीमनुनिनीषन्॥

---

१. सारम्भा कृतोपक्रमा सा रम्भा स्ववेंश्या, अममदक् ममत्वशून्यदृष्टिः, निकषाभवं समीपस्थं चेलं वस्त्रं तेन प० निकषाभवो राक्षसः चेलः कुत्सितार्थः रावणेनेत्यर्थः। उत्तरकाण्डस्येयं कथा।

अत्र तं पूर्वकालीनं मद्विषयकं ( रसं ) मोघं व्यर्थं कस्मात्कथयसि, मा आगच्छ आगमन-( प्रयोजन ) स्य मत्परिरम्भादेर्दुर्लभत्वात्, भण मा शपथमिति नायिकावाक्यार्थः । साहसकी साहसयुक्ता, सरसं साभिनिवेशम्, मोहं मदपराधभ्रमं मा गच्छ माप्नुहि सुमानां पुष्पाणाम् आसः क्षेपः तद्वहं तद्वत्सुकुमारं यथा स्यात्तथा भण न तु निष्ठुरमिति नायकवाक्यार्थः ।

भाषाश्लेष जैसे :—पूर्ववर्ती उस मेरे विषय के रस को व्यर्थ क्यों कहते हो, मत आओ, क्योंकि आगमन के प्रयोजन जो मेरे साथ आलिङ्गन आदि दुर्लभ हैं; कसम मत कहो—यह नायिका का वाक्यार्थ है। साहसयुक्त, साभिनिवेश मेरे अपराध को मत प्राप्त करो, पुष्पों को फेकने को धारण करने वाले के समान सुकुमार कहो, निष्ठुर मत कहो—यह नायक वाक्य का अर्थ है।

प्रकृत्यादिचतुष्टयश्लेषो यथा—

माकन्दः[1] कुसुमं प्रधास्यति मधुप्रस्यन्दमिन्दिन्दिरः
श्रोतारः पिककूजितानि परमामार्तिं गमिष्यन्ति च ।
प्रत्यक्षं मलयानिलस्य सुरभिस्पर्शौ समायास्यतः
सञ्चिन्त्येति मनो वियुक्तसुतनोः सख्यश्च गाते श्रमम् ॥

प्रकृति, प्रत्यय, विभक्ति और वचनों के भेद से जैसे :—

मधु-प्रस्यन्दनशाली मधुकर कुसुम धारण करेंगे या पान करेंगे, पिककूजित को सुनने वाला अतिशय कष्ट प्राप्त करेंगे, आती हुई मलयानिल का प्रत्यक्ष सुगन्ध और स्पर्श प्राप्त करते हुए वियुक्त सुन्दर शरीर का और मित्र को मन से सोंचकर श्रम प्राप्त करेंगे।

प्रस्तुत पद्य में प्रधास्यति यह धारण और पोषण अर्थ को कहने वाले धाञ् धातु या धेट् पाने का रूप है—यह प्रकृति श्लेष है। 'श्रोतारः' यह श्रुधातु के लुट्लकार एवं तृन् प्रत्यय के बहुवचन का रूप है। तृन् पक्ष में "न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम् ( २–३–६९ ) इससे षष्ठी का निषेध होता है। "सामायास्यतः" यह षष्ठयन्त मलयानिल का विशेषण है या क्रियापद है—यह विभक्ति श्लेष है। 'गाते' यह गाङ् गतौ धातु के एकवचन और बहुवचन में तुल्य रूप है। यहाँ वचन-श्लेष है।

---

१. प्रधास्यति इति धाञो धेटश्च रूपम् । अत्र प्रकृतिश्लेषः । श्रोतारः इति श्रुधातोर्लुटि' तृनि च बहुवचने रूपम् । तृन्पक्षे 'न लोकाव्ययनिष्ठाखलर्थतृनाम् (२।३।६९) इति षष्ठीनिषेधः । अत्र प्रत्ययश्लेषः । समायास्यतः इति षष्ठयन्तं मलयानिलस्य इत्यस्य विशेषणम्, क्रियापदं वा । अत्र च विभक्तिश्लेषः । गाते इति गाङ् गतौ इत्यस्य एकवचने बहुवचने च तुल्यं रूपम् । अत्र वचनश्लेषः । श्रमं = खेदम् ।

## प्रकृतवृत्तान्तेनाप्रकृतप्रतीतिः समासोक्तिः ॥ १६ ॥

प्रकृत वृत्तान्त से अप्रस्तुत प्रतीति समासोक्ति है ॥ १६ ॥

यथा—ऊर्ध्वीकृत्य ग्रीवां चकोरि ! किं वा दिदृक्षसे चन्द्रम् ।
अयथास्थानस्थापितपञ्जररुद्धं न वेत्सि स्वम् ॥

अत्र प्रकृतचकोरीव्यवहारेण क्वचिदनुरक्तायाः पराधीननायिकायाः प्रतीतिः। अत्र प्रकृतेऽप्रकृतनायिकादिव्यवहार एवारोप्यत इति सर्वस्वकारादयः। नायिकात्वादिकमप्यारोप्यत इति रसगङ्गाधरादयः।

हे चकोरि ! ग्रीवा को ऊपर कर चन्द्रमा को देखने की इच्छा करती हो, अनुचित स्थान में स्थापित पञ्जर में अवरुद्ध अपने को नहीं समझती हो।

यहाँ प्रस्तुत चकोरी के व्यवहार से कहीं अनुरक्त पराधीन नायिका की प्रतीति होती है। यहाँ प्रकृत में अप्रकृत नायिका के व्यवहार का आरोप किया जाता है। यह सर्वस्वकार आदि ने कहा है।

नायिका त्वादि का भी आरोप है—यह रसगङ्गाधरकार ने कहा है।

## अन्वयानुपपत्त्या सादृश्यपर्यवसानं निदर्शना ॥ १७ ॥

अन्वय की अनुपपत्ति से सादृश्य में पर्यवसान निदर्शना है ॥ १७ ॥

यथा—वदनमधि विधुविधुन्तुदमधुमाधुर्य्यं दधाति वाष्पाम्बु ।
कज्जलमलिनितमक्ष्णोरम्बुजरोलम्बसम्बलनम् ॥

अन्यदीयधर्मस्यान्येन धारणानुपपत्त्या सादृश्यसिद्धिः ॥

जैसे :—मुख चन्द्रमा पसीने की बूंद जो चन्द्र के पीड़ादायक माधुर्य्यं को धारण करता है। कज्जल से मलिन भ्रमर समूह को धारण करते हैं। अन्य के धर्म का अन्य के द्वारा धारण की अनुपपत्ति से सादृश्य की सिद्धि होती है।

## क्रियया हेतुहेतुमद्भावप्रतीतिर्द्वितीया निदर्शना ॥ १ ॥

क्रिया के द्वारा हेतुहेतुमद्भाव की प्रतीति द्वितीय निदर्शना है ॥ १ ॥

यथा—मुधैव विरुणद्धि योऽधिकगुणेन सार्द्धं, स त-
न्निरूपितपराभवं भजति भावये भामिनि ! ।
भवद्वदनभव्यतां समभिमन्यमानो विधुः
कपोलफलके तव प्रतिफलन् पराभूयते ॥

जैसे :—हे भामिनि ! अधिक गुण के कारण व्यर्थ ही जो विरोध करते हैं, वह उसके कारण पराजय को अनुभव करते हैं—यह मैं समझता हूँ। तुम्हारे मुख

के सौन्दर्य को मानने वाला चन्द्रमा कपोल पटल पर प्रतिबिम्बित हो पराजित होता है।

**अत्र स्वोत्कृष्टविरोधः पराभवहेतुरिति सामान्यकार्यकारणभावः पूर्वार्द्ध-प्रतिपाद्यः। तत्रोत्तरार्द्धं दृष्टान्तः। तत्र वदनं गुणाधिक्यविशेषः चन्द्रोऽपकृष्ट-विशेषः। कार्यमुभयत्र पराभव एव।**

अपने से उत्कृष्ट का विरोध पराजय का कारण है, अतः सामान्य कार्य-कारण-भाव पूर्वार्द्ध का प्रतिपाद्य है और इसमें उत्तरार्द्ध दृष्टान्त है। मुख में गुण की अधिकता से विशेष और चन्द्र में अपकृष्टता से विशेष है, दोनों स्थलों में पराभव ही कार्य है।

## प्रकृतमनुपन्यस्य तत्स्थानीयवाक्यार्थान्तरोपन्यासो ललितम् ॥१८॥

प्रस्तुत निर्देशकर तत्स्थानीय अन्य वाक्यार्थ का निर्देश ललित है ॥ १८ ॥

**यथा—मधुरतामवधेहि मधोरिमां मलयमारुतमाकलयाबले!।**
**किमिति नावदधासि मुधाऽबुधे! विधिवशान्निधिमाहितसन्निधिम् ॥**

**अत्र स्वयमागतं नायकं किमित्युपक्षसे इति प्रकृतमनभिधाय तत्सम-जातीयस्य स्वयमुपस्थितनिधिं कस्मान्नाद्रियसे इत्यस्योपन्यासः।**

जैसे :—हे अबले! मधुमास की मधुरता का अवधारण करो, 'मलय मारुत को समझो, हे ज्ञानशून्ये! भाग्यवश समीप में प्राप्त निधि को क्यों नहीं आदर करती हो।

प्रकृत में यह कहा गया है कि स्वयं आये हुए नायक की क्यों उपेक्षा करती हो, इस प्रस्तुत को न कह कर उसके समान स्वयं उपस्थित रत्न का क्यों नहीं आदर करती हो इसका निर्देश किया गया है।

## अप्रकृतवृत्तान्तेन प्रकृतप्रतीतिरप्रस्तुतप्रशंसा ॥ १९ ॥

अप्रस्तुत वृत्तान्त से प्रस्तुत प्रतीति अप्रस्तुतप्रशंसा है ॥ १९ ॥

**सा च पञ्चविधा। कार्ये प्रस्तुते कारणस्योक्तिर्यथा—**

**धुरि मधुरिमधराणामधीयते मधु मुधैव वैधेयाः[1]।**
**बिम्बाधरं वधूनामभिदधति विशुद्धधीनिधयः ॥**

**अत्र नायिकामात्राऽऽसक्तौ वाच्यायां तद्धेतोरधरमाधुर्यस्याभिधानम्।**

वह पांच प्रकार की है। कार्य के प्रस्तुत रहने पर कारण का कथन।
जैसे :—मूर्खगण व्यर्थ ही मधु को माधुर्य्य में श्रेष्ठ है मानते हैं, विशुद्ध ज्ञान

१. मूर्खवैधेयबालिशा इत्यमरः।

सम्पन्न व्यक्तियों ने नायिकाओं के बिम्ब सदृश अधर को मधुरतम माना है। नायिका मात्र में आसक्ति को सूचन करने में लिए उसके कारण अधर के माधुर्य्य का अभिधान किया है।

कारणे प्रस्तुते कार्यस्योक्तिर्यथा—

जृम्भायामम्भोरुहवदनाया भवदवेक्षणभवायाम्।
पुलकोदञ्चितकञ्चुकसन्धिभिराबन्धि चटचटाशब्दः॥
अत्र सा त्वय्यत्यन्तमनुरक्तेतिवक्तव्ये तत्कार्यमुक्तम्।

कारण के प्रस्तुत होने पर कार्य की प्रशंसा।

जैसे :—कमलमुखी आपके अवलोकन से उत्पन्न जम्भाई से पुलक के कारण उत्थित कञ्चुक सन्धियों से चटचटा शब्द बन्धन ने किया।

प्रकृत में वह तुम्हारे प्रति अतिशय अनुरक्त है इसको कहने की जगह उसके कार्य को कहा।

सामान्याभिधाने विशेषाभिधानं यथा—

शिञ्जानेन[1] समञ्जसमिह मञ्जीरेण खञ्जनाक्षि! कृतम्।
क्षणमलिगुञ्जितविरही दुरवस्थः स्यादशोककुसुमौघः॥

अत्र यद्व्यतिरेको यदीयविलक्षणशोभाव्यतिरेकप्रयोजकस्तद्रहितस्य तस्य जन्मानर्थकमिति सामान्ये भ्रमरगुञ्जिताभावेऽशोककुसुमानां शोभाराहित्यमापादितम्।

सामान्य कथन से विशेष कथन।

जैसे :—हे खञ्जननेत्रवाली! मुखरित तुम्हारे नूपुर ने यहाँ इसे शोभा सम्पन्न किया, अन्यथा अशोक कुसुम समूह भ्रमरों के गुञ्जन से शून्य शोभाशून्य ही रहते।

साहित्यिक सम्प्रदाय के अनुसार नायिका के चरण के अघात से अशोक में पुष्प उत्पन्न होने पर भी भ्रमरों के अभाव से शोभाहीन रहते, किन्तु नूपुर शब्द से पुष्प की उत्पत्ति के साथ ही भ्रमर-ध्वनि सजातीय ध्वनि के सम्बन्ध से वैजात्य प्राप्ति को दूर किया, प्रकृत में जो अभाव से विलक्षण शोभा जो अभाव का कारण था; जिसके बिना उसकी उत्पत्ति ही निरर्थक थी इस सामान्य कथन के द्वारा भ्रमर के गुञ्जन के अभाव में अशोक पुष्पों को शोभा-शून्य प्रतिपादित किया।

---

१. अत्र दोहदाय विहिताशोकचरणताडना काचित्केनचिदुच्यते। आकस्मिकचरणतलताडनोत्पन्नानां पुष्पाणां तदानीं भ्रमरसंयोगाभावेन तद्गुंजितहीनतया शोभाविशेषहानिः स्यात्। नूपुरकूजितसम्पत्त्या तु उत्पत्तिकालावच्छेदेनैव भ्रमरध्वनिसजातीतध्वनिसम्बन्धात्तत्प्रयुक्तवैजात्यहानिर्न भवतीति भावः।

विशेषे प्रस्तुते सामान्याभिधानं यथा—

कुसुमशरवश्यमनसो नूतनकुवलयदलद्रोहिनयनायाः।
तन्वि ! विभावय दयिते नैव विरुध्यासितुं युक्तम् ॥

अत्र कामार्तायास्तव दयितानादरो न युक्त इति विशेषे वाच्ये ईदृश्या नायिकाया दयितानादरणं न युक्तमिति सामान्यमुक्तम्।

विशेष प्रस्तुत होने पर सामान्य का कथन।

जैसे :—हे कृशगात्रवाली ! कामवाण से अधीन मन वाले नायक का अभिनव कमल दल के द्रोही नयन वाली तुम्हारे द्वारा प्रियतम से विरोध करना उचित नहीं है—यह समझो।

कामार्त तुम्हारे द्वारा प्रिय का अनादर ठीक नहीं है, इस विशेष कथन में नायिका के द्वारा प्रियतम अनादर उचित नहीं है—यह सामान्य कहा गया है।

तुल्ये वाच्ये तुल्याभिधानं यथा—

अस्माभिरेव विहितस्तव लवलि ! लवङ्गसंसर्गः।
अधुना वेल्लितविटपा मुखमप्यस्मिन्निवर्तयसि ॥

अत्र नायकसङ्घटनोत्तरं दूतीमनाद्रियमाणायां नायिकायां तत्सदृशी लवली उक्ता।

समान वाच्य से समान का कथन।

जैसे :—हे लवलि ! लेशमात्र मेरे द्वारा लवङ्ग का संयोग तुमने प्राप्त किया है, इस समय लवङ्गलता से वेष्टित होकर अपना मुख भी मुझसे घूमा लिया है।

प्रकृत में नायक की प्राप्ति के बाद दूती का अनादर करने वाली नायिका को उससे समान लवली है यह कहा है।

प्रस्तुतवृत्तान्तेन प्रस्तुतप्रतीतिः प्रस्तुताङ्कुरः ॥ २० ॥

प्रस्तुत वृत्तान्त से प्रस्तुत से प्रस्तुतप्रतीति प्रस्तुताङ्कुर है ॥ २० ॥

यथा—लोभेन त्वद्बिम्बाधररसपीयूषपानस्य ॥

[1]संविहितचरणपातस्तं रागी यावकः श्रयति।

अत्र यावकप्रक्रमे चरणानामानन्तरमधरसम्बन्धोक्त्या प्रस्तुतस्य प्रणामानन्तरसम्भोगार्थिनो नायकस्य वृत्तान्तप्रतीतिः।

जैसे—तुम्हारे विम्बसदृश अधर रस सुधा पान के लोभ से तुम्हारे चरण

---

१. पातः संयोगः प्रणामश्च। रागी रक्तवर्णः स्नेहवांश्च। यावकः अलक्तकः, यौति मिश्रीभवितुमर्हतीति च।

पर विहित संयोग का प्रमाण, रक्तवर्ण और अनुरागवान् आलक्तक (आलता) उससे संयुक्त होना व्यक्त करता है।

प्रकृत में आलता के उपक्रम से चरण सम्बन्ध के बाद अधर सम्बन्ध के कथन से प्रस्तुत प्रणाम के बाद सम्भोग के अभिलाषी नायक के वृत्तान्त की प्रतीति होती है।

**प्रस्तुताप्रस्तुतयोः सर्वथैवाभेदप्रतीतिरतिशयोक्तिः ॥ २१ ॥**

प्रस्तुत और अप्रस्तुत की सर्वथा अभेद प्रतीति अतिशयोक्ति है।। २१ ॥

यथा—विलसति परिच्छिन्नं व्योमस्तनन्धयमुष्टिना
मिहिरमिलनादव्याकोशं कुशेशयकोरकम्।
अहनि रजनावेकाकारं सुधानिधिमण्डलं
भुवि विजयते दृश्या विद्युन्महान्तमनेहसम् ॥

अत्र नायिकाया मध्यकुचमुखतनूनां व्योमाद्युपमानवाचकपदैरेव गौण-वृत्त्याऽभिधानम्।

अतिशिशु अमुष्टिसे परिच्छिन्न आकाश सा शोभायमान हो रहा है, चन्द्र के संयोग से अविकसित पद्मकली दिन और रात में समान आकार वाला चन्द्र मण्डल नेत्र विद्युत् से अतिशय देदीप्यमान संसार में सभी की अपेक्षा उत्कृष्ट है।

प्रकृत में नायिका के मध्य स्तन मुख शरीर का व्योम आदि उपमान वाचक पदों से गौणवृत्ति से कहा गया है।

**तस्यैवान्यत्वाभिधानं भेदकातिशयोक्तिः ॥ १ ॥**

असम्बन्ध में सम्बन्ध की कल्पना सम्बन्धातिशयोक्ति है ॥ १ ॥

यथा—विच्छित्तिरत्यन्तविलक्षणेयमनन्यजोज्जृम्भितमन्यदेव[1]।
अन्यानि दृग्भङ्गतरङ्गितानि तस्या विजातीयमथोक्तिजातम् ॥

यह विच्छेद अत्यन्त विलक्षण है, काम जन्य उज्जृम्भण भिन्न ही है। अक्षिभङ्ग-तरङ्ग विलक्षण ही है, नायिका का वचन जाल विलक्षण ही है।

**असम्बन्धे सम्बन्धकल्पनं सम्बन्धातिशयोक्तिः ॥ २ ॥**

इसी का अन्य रूपसे कथन भेदक अतिशयोक्ति है।

यथा—निशि भवदास्यसमुद्भवपरिमलमाजिघ्रदेकजातीयम्।
पद्मस्मितमनुमिनुते कोककुलं केलिवापीषु ॥

---

१. अनन्यजः कामः।

अत्र चक्रवाकानां तादृशानुमित्यसम्बन्धेऽपि तादृशसम्बन्ध उक्तः ।

जैसे :—रात्रि में तुम्हारे मुख से उत्पन्न समान जातीय पद्मसमान सुगन्ध को सूंघता हुआ चक्रवाक समूह केलिसरोवर में पद्मविकास का अनुमान करता है । इस पद्य मे चक्रवाकों में इस प्रकार की अनुमिति का असम्बन्ध होने पर भी सम्बन्ध कहा गया है ।

सम्बन्धेऽप्यसम्बन्धकथनं द्वितीयाऽऽसम्बन्धातिशयोक्तिः ॥ ३ ॥

सम्बन्ध रहने पर भी असम्बन्ध का कथन द्वितीय असम्बन्ध अतिशयोक्ति है॥३॥

यथा—तुन्दपरिमृज्ञमिदं ते मुखरुचिपानाच्चकोरकुलम् ।
राकायामपि चन्द्रज्योत्स्नापानाय नो यतते ॥

अत्र ज्योत्स्नास्वादनयत्नसम्बन्धेऽप्यस्य सम्बन्ध उक्तः ।

अलस मन्द यह चक्रवाक समूह तुम्हारे मुख सौन्दर्य के पान से पूर्णिमा की चन्द्रमा की चांदनी के पान के लिए भी प्रयत्न नहीं कर रहे हैं ।

प्रकृत में ज्योत्स्ना पान के प्रयत्न का सम्बन्ध रहने पर भी असम्बन्ध कहा गया है ।

कार्यकारणयोर्यौगपद्यमक्रमातिशयोक्तिः ॥ ४ ॥

कार्य-कारण में योगपद्य अक्रम अतिशयोक्ति है ॥ ४ ॥

यथा—निपतितं गजगामिनि ! मामकं तव कलेवरवीरुधि-लोचनम् ।
अपि हृदि क्षणमाप्य तदैव मे निपतिता रतिनायकसायकाः ॥

हे गजगामिनि ! तुम्हारी शरीरलता पर मेरा लोचन निपतित होते ही उसी क्षण मेरे हृदय पर भी कामदेव का वाण निपतित हुआ ।

हेतुप्रसक्तावेव कार्योत्पत्तिकथनं चपलातिशयोक्तिः ॥ ५ ॥

हेतु की प्रसक्ति के समय ही कार्य की उत्पत्ति का कथन चपलातिशयोक्ति है ॥ ५ ॥

यथा—गेहपतावायास्यति दयिततमे च प्रवत्स्यति गृहिण्याः ।
तनुतोदयेन तत्क्षणमनर्थबीजं समर्थितप्रायम् ॥

अत्र प्रियप्रवाससम्भावनायामेव तत्कार्यतनुत्वस्योत्पत्तेः कथनम् ।

जैसे :—गृहपति आयेंगे और प्रियतम प्रवास के लिए जायेंगे इस सम्भावना से ही गृहिणी की कृशता की प्राप्ति से उसी क्षण अनर्थ बीज समर्थित प्राय है ।

प्रियतमा के प्रवास की सम्भावना में ही उसके कार्य कृशत्व की उत्पत्ति कही गई है ।

कारणात्प्रागेव कार्योत्पत्तिकथनमत्यन्तातिशयोक्तिः ॥ ६ ॥

कारण से पहले से ही कार्य की उत्पत्ति का कहना अत्यन्त अतिशयोक्ति है ॥६॥

यथा—प्रययुर्मदीयहृदयाद् गुणा विवेकादयः प्रथमम्।
सर्वस्वं मदनस्य न्यविशत् स्वान्तं ततश्चरमम्।

मेरे हृदय से विवेक आदि गुण प्रथम चले गये मदन का सर्वस्व हृदय में प्रविष्ट हुआ इसके वाद अन्तिम अपना अन्त हुआ।

केनचिदापादकेन कस्यचिदापादनं सम्भावनम् ॥ २२ ॥

किसी आपादक से किसी का आपादन सम्भावन है ॥ २२ ॥

यथा—बाले! स्युर्यदि जातुचित्सुमनसां माला विमर्दक्षमा
विभ्राणा यदि सौरभं सहजतः स्युर्जातरूपस्रजः।
चैतन्यं यदि वा कदापि विभृयुः श्रीखण्डपाञ्चालिका-
स्तर्ह्यन्येन निरूपितं तव तनुः सादृश्यमासादयेत् ॥

जैसे:—हे बाले! यदि कदाचित् पुष्पमाला विमर्दन के योग्य रहे, स्वभावतः यदि सुगन्ध प्रशस्त वर्णयुक्त माला को धारण किये रहे, चैतन्य यदि श्रीखण्डचन्दन पाञ्चालिका (पंजाब देश में उत्पन्न स्त्री) के शरीर को धारण करे, तब तुम्हारा शरीर अन्य के साथ सादृश्य प्राप्त कर सकता है।

कस्यचिदर्थस्य मिथ्यात्वसिद्धये मिथ्याभूतार्थान्तरोपकल्पनं मिथ्याध्यवसितिः ॥ २३ ॥

किसी अर्थ के मिथ्यात्व की सिद्धि के लिए मिथ्याभूत अर्थ की उप कल्पना ही तो मिथ्याध्यवसिति अलङ्कार होता है ॥ २३ ॥

यथा—[1]गगनतललक्ष्मीकमलपरिमलकमनीयतनुर्मृगाक्षि! पुमान्।
वन्ध्यासुतं प्रति वदेत्तवावलग्नस्य सावयवभावम् ॥

जैसे:—हे मृगाक्षि! गगनतल शोभायमान कमल सुरभि सुन्दर शरीर मृगनेत्रे? यदि पुरुष वन्ध्यापुत्र के प्रति तुम्हारे मध्यगत अवयव भाग के विषय में कहे—तभी अवगत किया जा सकता है। प्रकृत में कटि के सावयवत्व की मिथ्यात्व सिद्धि के लिए वन्ध्यासुत आदि मिथ्याभूत अर्थान्तर कल्पन किया है।

उत्कर्षानुपपादनेऽप्युत्कर्षहेतुत्वकथनं प्रौढोक्तिः ॥ २४ ॥

उत्कर्ष का अनुपपादन रहने पर भी उत्कर्ष हेतुत्व का कथन प्रौढोक्ति है ॥२४॥

---

१. अत्र मध्यगतसावयवत्वस्य मिथ्यात्वसिद्धये वन्ध्यासुतादिमिथ्याभूतार्थान्तर-कल्पनम्।

यथा—शशाङ्कसमवायिभिः शकलितैः कलङ्कोज्झितैः
'कृते सुमुखि ! चत्वरे यदि सरोवरं रोहति ।
ततो भवति पद्मिनी यदि तया समारभ्यते
प्रसूनममुना समं तव मुखं तदाचक्ष्महे ॥[2]

अत्र निमित्तकारणगुणानां कार्य्यगुणे तदुत्कर्षे वानुपपादकत्वेऽपि तदुपपादकत्वोक्तिः ।

जैसे :—हे सुमुखि ! कलङ्क रहित चन्द्रसमवेत अवयवों से निर्मित प्राङ्गण में सरोवर हो और उसमें पद्मिनी हो उस पद्मिनी से प्रसून हो तब तुम्हारे मुख का साम्य उससे कहा जा सकता है ।

निष्कलङ्क चन्द्रखण्ड निमित्त कारण है, उसमें रहने वाला धावल्य आदि गुण कार्यभूत कमलगत शुभ्रता आदि का अथवा उसके अतिशय के हेतु नहीं है फिर भी हेतुत्व की कल्पना की गई है ।

प्रकृत में निमित्त कारण के गुणों का कार्य गुण में उसके उत्कर्ष में उपपादक नहीं हैं फिर भी उपपादकत्व का कथन है ।

कार्यकारणयोरभेदाभिधानं हेतुः ॥ २५ ॥

कार्य और कारण का अभेद कथन हेतु अलङ्कार है ॥ २५ ॥

यथा—आकृष्टिर्हृदयस्य विस्मयततेः सृष्टिर्दृशोर्बन्धनं
प्रोल्लासो मकरध्वजस्य जगतीवामभ्रुवां न्यक्कृतिः ।
उद्रेकः [3]प्रमदस्य विभ्रमभुवो निर्दम्भमुज्जृम्भणं
प्रत्यासत्तिरसौ रसस्य जयति त्रस्यत्कुरङ्गेक्षणा ॥

जैसे :—चित्त का आकर्षण विस्मय विस्तार की सृष्टि है, नेत्रों का बन्धन कामदेव का प्रकृष्ट उल्लास है, एवं पृथिवी में वक्रनेत्रा का तिरस्कार है ।

हर्ष का उद्रेक स्त्रियों की अङ्गचेष्टा-विशेष का शठतापूर्वक विकाश भीत हरिणी के नेत्रवाली जो रस की प्रत्यासत्ति है, वह सब से उत्कृष्ट है ।

हेतुहेतुमद्भाववर्णनं द्वितीयो हेतुः ॥ १ ॥

हेतु और हेतुमद्भाव का कथन द्वितीय हेतु अलङ्कार है ॥ १ ॥

---

१. कृते निर्मिते ।

२. अत्र निष्कलङ्कचन्द्रखण्डानि निमित्तकारणानि तद्‌गता धावल्यादिगुणाः कार्यभूतकमलगतशुभ्रतादेस्तदतिशयस्य वा न हेतवस्तथापि तद्धेतुत्वकल्पनम् ।

३. प्रमदो हर्षः ।

यथा—प्रालेयांशोः कलायामुपहतिमतये दृश्यतावश्यतायां
मालानां कौसुमीनामपि मृदुतरताव्यत्ययप्रत्ययाय ।
अप्रामाण्याय वाण्यास्त्रिदिवमृगदृशां रूपवत्तापरायाः
विस्तारायाद्भूतानामिह भुवि भुवने भाससे भामिनि ! त्वम् ॥

हे भामिनि ! प्रलयकालीन किरण कला के नाश की दशा में दृश्यता के लिये, कुसुम सम्बन्धी मालाओं की कोमलतरता के व्यत्यय के विश्वास के लिए, स्वर्ग की ललनाओं के अतिशय रूपवत्ता की सूचक वाणी के अप्रामाण्य के लिये भुवन के पृथिवी लोक आश्चर्य के विस्तार के लिए तुम हो भासमान हो ।

एकस्यानेकसमवेताभिन्नप्रकारकज्ञानविषयत्ववर्णनमुल्लेखः ॥२६॥

एक का अनेक समवेत भिन्न-भिन्न प्रकार के ज्ञान के विषयत्व का वर्णन उल्लेख अलङ्कार है ॥ २६ ॥

यथा—सङ्केतकुञ्जभवने प्रतिसञ्चरन्ती-
मालोक्य सुभ्रु ! भवतीं गहनान्धकारे ।
चाम्पेयकोरकमयी स्रगिति द्विरेफाः
सौदामिनीति कलयन्ति मुदं मयूराः ॥
अत्र ज्ञानं भ्रमरूपम् ।

हे सुन्दर भौं वाली ! सङ्केत स्थलीय कुञ्ज भवन में घूमती हुई गहन अन्धकार में आपको देखकर चम्पा की कलिकाओं की माला है—यह समझकर भ्रमण करता है, मयूरगण मेघमाला समझ आनन्दपूर्वक अपना शब्द कर रहे हैं । यह ज्ञान भ्रमात्मक है ।

– प्रमारूपं यथा—

श्रोत्रेण कोकिलवधूकलकूजितेति घ्राणेन भासुरसरोरुहसौरभेति ।
राजीवरम्यनयने ! रसनेन तावद्विज्ञायसे ननु सुधामधुराधरेति ॥

प्रमात्मक ज्ञान यथा :—

हे कमल के समान रमणीयनेत्रवाली ! कान से कोकिलाओं के कलरव के समान मधुर शब्द श्रवण से नासिका से कान्तिमान् कमल सौरभ के समान गन्ध के आस्वादन से ऐसा ज्ञात होता है कि तुम सुधा के मधुर अधर वाली हो ।

एकस्याप्येकवृत्त्यनेकप्रकारकज्ञानविषत्ववर्णनमपर उल्लेखः ॥ १ ॥

एक का एक में रहने वाले अनेक प्रकार के ज्ञान विषयता का वर्णन दूसरा उल्लेख है ॥ १ ॥

यथा—[1]'चित्राङ्गदा भुजयुगे तनुसन्निवेशे
पाञ्चालिका दृशि पृषत्यसि वाचि सत्या।
रोहिण्यसि त्वमधरे विनता विनीतौ
छाया मनोभवविकारमहानिदाघे॥

यथा—चित्राङ्गदा

तुम विचित्र अङ्गवाली (केयूर धारण करने वाली) रमणी हो, जिसकी दोनों भुजाओं की विरल स्थिति है, तथा विस्तृत ललाट वाली (द्रौपदी) हो, हरिणी जैसी नेत्र की पुतलियां हैं और सत्य बोलने वाली (सत्यभामा) हो, जिसके अधर रक्तवर्ण हैं (रोहिणी हो), विनम्रतायुक्त (गरुड की माँ विनता) हो। कामवेग के उद्दीप्त होने पर वेग को शान्त करने वाली (निदाघ में छाया) प्रिया हो।

**साम्याभिप्रायके वाक्यद्वये एकधर्मोपादानं प्रतिवस्तूपमा ॥२७॥**

साम्य अभिप्रायवाले दो वाक्यो में एक धर्म का उपादान प्रतिप्रस्तूपमा है ॥२७॥

यथा—ईर्ष्याकषायितं तव वदनमिदं मां धिनोत्येव।
इन्दुरुदयारुणिम्ना भिन्नोऽपि मुदे चकोराणाम्॥

अत्र धिवि प्रीणने इति धातुपाठात् धिनोतीति तिङन्तेन, मुदा इत्यनेन च प्रीतिजनकत्वरूपैकधर्मोक्तिः।

जैसे :—तुम्हारा ईर्ष्या से दिग्ध यह मुख मुझे प्रसन्न ही कर रहा है, उदय कालिक अरुणिमा से भिन्न भी चन्द्रमा चकोर की प्रसन्नता के लिए ही होता है।

यहाँ "धिवि प्रीणने" इस धातुपाठ से :'धिनोति' इस तिङन्त पद से और मुदा इस पद से प्रीतिजनकत्वरूप एक धर्मोक्ति है।

**तत्रैव बिम्बप्रतिबिम्बभावेन भिन्नधर्मोपादानं दृष्टान्तः ॥ २८ ॥**

समान अभिप्रायवाले वाक्य में बिम्ब-प्रतिबिम्ब-भाव से भिन्न का उपादान दृष्टान्त है ॥ २८ ॥

यथा—भुवनेषु भवन्तु भव्यभेदा नयनासेचनकं त्वसि त्वमेव।
कुसुमानि वहन्तु वीरुधोऽन्या नलिनी केलिविलासभूरलीनाम्॥

---

१. श्लेषसङ्कीर्णमिदम्। चित्राङ्गदा काचिदङ्गना विचित्रकेयूरवती च। पाञ्चालिका द्रौपदी पुत्तलिका च। अथ वा पञ्चमेव पाञ्चं विस्तृतम् अलिकं ललाटं यस्याः सा, पचि विस्तारे इत्यस्य पचाद्यजन्तस्य स्वार्थेऽण्। पृषती हरिणी। सत्या सत्यभामा ऋता च सत्यभाषिणीति यावत्। रोहिणी वसुदेवपत्नी रक्तवर्णा च। विनता गरुडप्रसूः विनयवती च। छाया सूर्यप्रिया अनातपश्च।

अत्र नयनासेचनकत्वं केलिभूमित्वं चेति भिन्नधर्मोक्तिः।

जैसे :—पृथ्वी पर सुन्दरियों का समुदाय हुआ करे किन्तु नयनों को वार-वार सुख देनेवाली तुम्ही हो। अन्य वृक्ष कुसुम को धारण भले ही करें किन्तु भ्रमरों के लिए नलिनी ही केलि-क्रीडा की भूमि है।

यहाँ नेत्र को भलीभाँति सिञ्चन करना और केलि-भूमित्व ये भिन्न धर्म कहे गये है।

**प्रकृताप्रकृतानामेकधर्मान्वयो दीपकम् ॥ २९ ॥**

प्रकृत और अप्रकृत का एक धर्म में अन्वय दीपक अलङ्कार है ॥ २९ ॥

यथा—'अतिसौरभवल्लिभिः पिकानां नलिनीभिश्च कलाः शिलीमुखानाम्।
महिलाभिरनाविला विलासा बहुवेलं हि विलक्षणा ध्रियन्ते ॥

अत्र महिलाविलासाः प्रकृताः (कोकिलानां भ्रमराणां च कला अप्राकृताः) तेषां कर्मत्वेन ध्रियन्ते इत्येकक्रियान्वयः।

आम्रवृक्ष की मञ्जरियों से कोकिलों का कमलिनियों से भ्रमरों की कलायें, रमणियों से दोष शून्य विलास दीर्घकाल तक विक्षलण स्वरूप धारण करते हैं।

यहाँ महिलाओं का विलास प्रस्तुत है, कोकिल और भ्रमरों की कला अप्रस्तुत है, इनको कर्मत्व रूप से ध्रियन्ते इस एक क्रिया में अन्वय होता है।

**एककारकस्यानेकक्रियान्वयः क्रियादीपकम् ॥ १ ॥**

एक कारक का अनेक क्रियाओं में अन्वय क्रियादीपक है ॥ १ ॥

यथा—त्वामात्मीयविहारसौधसविधावस्थायिरथ्यामुख—
प्रत्यासत्तिभृता पथा विधिवशादालोक्य सञ्चारिणम्।
तत्र प्रक्षिपतीक्षणं वितनुते पाणौ कपोलस्थलीं
ध्यायत्युत्पुलकायते शिथिलतामायाति मुह्यत्यपि ॥

अपने विहार प्रसाद के समीप स्थित गली के निकटवर्ती मार्ग से घूमते हुये तुमको भाग्यवश देखकर वहाँ नेत्र का प्रक्षेप किया हाथ कपोल स्थल पर रखने का ध्यान करते हुए रोमाञ्च होता है, शिथिलता आती है एवं मोह उत्पन्न होता है।

प्रकृत में प्रक्षिपति वितनुते पुलकायते मुह्यति आदि अनेक क्रियायों में अन्वय होने से क्रियादीपक अलङ्कार है।

**रूपान्तरेण पूर्वोक्तस्य कारकस्य उत्तरत्रान्यरूपेणान्वयो मालादीपकम् ॥ २ ॥**

---

१. अतिसौरभः सहकारः।

